[श्री अध्यक्ष]

desirable to precipitate an unwarranted situation at the eleventh hour. If they had any objection they should have come to me and explained their view point. I would have talked the matter over with the Government and some way out could have been found to meet their objection. But their attitude was obstructive from the very outset and they continued obstructing the proceedings of the House throughout. Anyway, their appears to have arisen some misunderstanding about my remarks and I am sorry if the hon. Members have taken them in that spirit. After all, it is obligatory on the part of both the sides to be responsive in their attitudes (*Interruptions*).

**श्री शेर सिंह** : स्पीकर साहिब, आप के तो हम बहुत मश्कूर हैं लेकिन मैं एक बात निवेदन करना चाहता हूं। वह यह कि गवर्नमैंट भी खुद इस बात पर साफ नहीं थी कि वीरवार को मीटिंग होगी या नहीं क्योंकि non-official day के लिए कोई एजंडा वगैरा circulate नहीं किया गया था। इस लिए पता नहीं कि कैसे गलत फहमी हो गई और सरकार का भी ख्याल बन गया कि वीरवार को मीटिंग होगी। Opposition की तरफ से ही यही भावना रही थी कि इतने important bills को rush through न किया जाए।

**चौधरी धर्म सिंह राठी**: स्पीकर साहिब, मैं भी यहां पर नहीं था। आज मैम्बर साहिबान से पता चला है कि....

**Minister for Education** : Sir, I think that question has been thrashed out. Now we should proceed with the business.

**Mr. Speaker** : Yes please. The hon. Minister may move his motion.

---

THE PUNJABI UNIVERSITY BILL, 1961

**Minister for Education** (Shri Amar Nath Vidyalankar) : Sir, I beg to move—

> That the Punjabi University Bill, as passed by the Punjab Legislative Council, be taken into consideration.

स्पीकर साहिब, दर असल देखा जाए तो यह बिल जो कि मैं आज पेश कर रहा हूं, एक non-controversial सा बिल है। पंजाबी यूनिवर्सिटी की स्थापना के लिए बहस का काफी मौका दिया गया। पहले पंजाब गवर्नमैंट ने पंजाबी यूनिवर्सिटी कमिशन मुकर्रर किया। उस के अन्दर इस मामले पर काफी विचार हुआ। उसकी रिपोर्ट पेश हुई और वह इस हाउस के सदस्यों के पास बांटी गई। उस पर मैम्बर साहिबान ने काफी विचार किया, गवर्नमैंट ने भी विचार किया और जो अन्दाजा हम लोग लगा सके उस के आधार पर मैं कह सकता हूं कि अक्सर पंजाब के लोगों ने और इस हाउस के अक्सर म्बर मैंसाहिबान ने इस विचार को पसन्द किया कि इस किस्म की यूनिवर्सिटी बननी चाहिए।

इस गवर्नमैंट ने अपने इस office के अर्सा में काफी काम किए हैं और उन में से मैं समझता हूं कि यह काम भी एक सराहनीय काम है। कल रात, स्पीकर साहिब, जब हमने ऐग्रीकलचरल यूनिवर्सिटी का बिल पास किया था तो आप ने गवर्नमैंट को मुबारिकबाद दी थी कि हम ने एक बहुत अच्छा कदम उठाया है। इसी प्रकार यह भी एक बहुत ही अच्छा बिल है और वक्त की जरुरत को पुरा करता है जो कि मैं अब हाउस के सामने लाया हूं। मैं आशा करता हूं कि इस बिल की बाबत भी आप और सारा हाउस गवर्नमैंट की तारीफ करेगा। जो जो

अच्छे काम इस गवर्नमैंट ने अपने अहदे हकुमत में किए हैं जब उन का जायज़ा लिया जाएगा तो यह समझा जाएगा कि इसने काफी progressive काम किए हैं और यह कि यह गवर्नमैंट हमेशा progressive और तरक्की पसन्द रही है। जो काम इस गवर्नमैंट ने इस अर्सा में किए हैं वह उतने ज्यादा हैं कि उन का मुकाबिला शायद दूसरी स्टेटस और इसी स्टेट की पहली Governments भी न कर सकती हों।

स्पीकर साहिब, मैं महसूस करता हूं कि इस समय पंजाब के काफी हिस्सों में पंजाबी भाषा बोली जाती है और अब तक पंजाबी भाषा की तरक्की के लिए ज्यादा काम नहीं हो पाया था। फिर भी इस गवर्नमेंट ने पंजाबी डिपार्टमेंट की मार्फत पंजाबी की तरक्की के लिए काफी काम किया। लेकिन किसी भाषा की पूरी तरह से तरक्की हो नहीं सकती जब तक कि शिक्षा के अन्दर और खास तौर पर यूनिवर्सिटी लैवल पर उसका प्रयोग न हो। ऊंचे लवल पर जब तक उसकी research के पूरे मौके न दिए जाएं तब तक उस भाषा का पूर्ण विकास होना निहायत मुश्किल होता है। इसी लक्ष्य को सामने रखते हुए हमने इस पंजाबी यूनिवर्सिटी को कायम करने का विचार किया। इस दिशा में दर असल बहुत से विद्यवानों के करने के होते हैं, उन लोगों के करने के होते हैं जो कि ऊंचे लैवल पर पढ़ाते हैं, लिखाते हैं और जो इस सम्बन्ध में हर विषय के experts होते हैं। इस यूनिवर्सिटी के माध्यम से वे लोग अपना काम करेंगे, पंजाबी भाषा में तालीम देंगे, पंजाबी के अन्दर text-books लिखेंगे और दूसरी किताबें लिखेंगे। इस तरह से पंजाबी भाषा की पूरी तरह से तरक्की होगी, उसका विकास होगा। मैं समझता हूं कि यह एक आला कदम है जो कि पंजाबी भाषा की तरक्की के लिए जरुरी था।

स्पीकर साहिब, दर असल इस यूनिवर्सिटी को कायम करने के लिए बहुत देर से मांग की जा रही थी। अगर मैं सही तौर पर अर्ज़ करूं तो आज़ादी के फौरन बाद यह सवाल उठा कि पैप्सू के इलाका में एक अलग यूनिवर्सिटी स्थापित की जाए। सन् 1947 में एक कमिशन भी इस गर्ज़ से बना। उस वक्त लोगों ने यह मांग की थी कि क्योंकि हम अब आज़ाद हो गए हैं इस लिए हमें अपनी भाषा में अपना काम करना चाहिए।

उस मामले पर दो एक commissions बैठे और चर्चा हुई मगर वह बात कुछ आगे न बढ़ पाई। उस समय पंजाब पर एक बहुत भारी ज़िम्मेदारी आ पड़ी थी और रुपये की भारी कमी थी। दूसरे भी हालात थे जिन की वजह से यह मामला आगे न बड़ पाया। उस के बाद धीरे धीरे स्थिति सुधरती चली गई और कुरुक्षेत्र University स्थापित करके एक अहम कदम उठाया गया। जिन लोगों का इस काम में हाथ रहा पंजाब उनका मशकूर है। दूसरी कमी अब पूरी की जा रही है कि पंजाबी University स्थापित कर रहे हैं। अब पंजाब में तीन Universities हो जाएं गीं एक पंजाब University जिस का दायरा वसीह होगा, दूसरी कुरुक्षेत्र University और तीसरी यह पंजाबी University। इन दो के दायरे छोटे होंगे क्योंकि यह specialised

10 a. m.

[शिक्षा मंत्री]

Universities होंगी । अभी तो इन का काम शुरु ही हो रहा है । हम चाहते हैं यह आगे बढ़े और जो इन का रूप निकले उस को देख कर उचित फैसले करें कि इन को क्या शक्ल देनी है । मैं समझता हूं कि यह सराहना योग्य कदम है और पंजाबी भाषा की तरक्की के लिए उठाया जा रहा है और आशा है कि सदन के सभी groups के सदस्य इस बिल को पसन्द करेंगे और इस बिल को जल्दी से जल्दी पास कर के सरकार को इस पर अमल करने का मौका देंगे । यह एक non-controversial बिल है और उम्मीद है कि भाषा सम्बधी जो कई बातें चलती हैं या political और साम्प्रदायिक जो सवाल उठाए जाते हैं, उन की रंगत में इस बिल को नहीं देखेंगे और सही नज़रिया से इसे देख कर इस को जल्दी ही पास कर देंगे । इन शब्दों के साथ में तजवीज़ करता हूं कि इस बिल को पास किया जाए ।

**Mr. Speaker** : Motion moved—

That the Punjabi University Bill, as passed by the Punjab Legislative Council, be taken into consideration.

**Chaudhri Dharam Singh Rathi** (Sambhalka) : Sir, I beg to move—

That the Punjabi University Bill, 1961, be circulated for eliciting public opinion thereon by the 30th December, 1961.

जनाब स्पीकर साहिब, पंजाब में यह एक नई चीज़ लाई गई है । मन्त्री महोदय का ख्याल है कि यह एक non-controversial चीज़ है लेकिन मैं समझता हूं कि जितना controversial यह मामला है पंजाब के लिए उतना controversial मामला कोई और नहीं है । स्पीकर साहिब यह मामला अभी तक तय नहीं हो पाया कि पंजाब में कौन सी भाषा कहां की बोली है और उसकी हद क्या है । और मैं समझता हूं कि Prime Minister की statement के बाद तो यह मामला और भी पेचीदा हो गया है । पहले तो कुछ मामला साफ न था मगर पंडित नेहरू ने यह कह कर कि पंजाब की dominant language पंजाबी है, हिन्दी speaking areas के लोगों के ज़ख्मों पर नमक छिड़का है ।

**श्री अध्यक्ष** : आप को तो House में interpreter की कभी जरूरत नहीं पड़ी । (The hon. Member has never needed the services of an interpreter in the House.)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : मैं बताता हूं । (*interruption*) मुझे कैरों साहिब और चौधरी सुन्दर सिंह की speeches की कुछ समझ नहीं आती । पंजाब एक bi-lingual State है । मैं पंडित नहरू जी की इज्जत करता हूं और कदर करता हूं मगर उन्हों ने अपने इन लफ्जों से हमारे ज़ख्मों पर नमक छिड़का है । हिन्दी रिजन के अन्दर सिवाए हिन्दी के और कोई भाषा नहीं बोली जाती । हिन्दी रिजनल कमेटी का यह unanimously पास किया हुआ

resolution है कि हमारी भाषा हिन्दी है और हम पर गुरुमुखी ज़बर्दस्ती न थोपी जाए मगर यह सरकार ऐसा करने पर तुली हुई है । अकाली भाई तो कहते हैं कि हरयाणे वालों पर पंजाबी न थोपी जाए मगर यह कांग्रेसी सरकार चाहती है कि हरयाणे वालों को गुरुमुखी ज़बर्दस्ती पढ़ाई जाए । यह भाषा का मामला वैसे ही पड़ा हुआ है और यह बिल और बीच में ले आये हैं । मैं अर्ज़ करना चाहता हूँ कि इस बिल को public opinion के लिए भेजा जाए । मैं ने पंजाबी रीजन के भाइयों की अमेंडमेंट्स देखी हैं । कोई कहता है कि इस यूनिवर्सिटी को पटियाला में बनाया जाए कोई कहता है कि चण्डीगढ़ बनाया जाए तो कोई कहता है कि दमदमा साहब बनाया जाए । चूंकि इस बात पर difference of opinion है इसलिए यह ज़रूरी है कि इसे पब्लिक opinion के लिए भेजा जाए ।

**उद्योग मंत्री** : करनाल ले जाओ ।

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : ले जाने का सवाल तो बाद का है । मैं कहता हूं कि आया इस पंजाबी यनिवर्सिटी की ज़रूरत है भी या नहीं । जनाब, मुझे यह कहते हुए दुःख होता है कि यह कहते हैं कि हम हिन्दी रीजन की तरक्की कर रहे हैं लेकिन यह पंजाबी यूनिवर्सिटी क्या है ? यह हिन्दी रीजन की यूनिवर्सिटी है ? बिल्कुल नहीं । यह तो है ही पंजाबी रीजन की जिसमें हरियाना का एक क्लर्क तक नहीं होगा । इससे अच्छा तो यही है कि जो कुछ करवाना चाहते हो वह इसी पंजाब यूनिवर्सिटी में करवा लो । एक नई यूनिवर्सिटी बना कर क्यों पंजाब सरकार के ऊपर एक और खर्च बंधवाते हो ? और जो जनाब उसका नाम रखा जा रहा है इससे एक misnomer होगा । क्योंकि एक तरफ तो पंजाब यूनिवर्सिटी होगी दूसरी तरफ पंजाबी यूनिवर्सिटी होगी । यह सिर्फ एक vowel का फर्क है । यह ठीक से समझ में नहीं आएगा । इसलिए इस फर्क को ठीक करना चाहिए ।

एक बात मैंने इस में पढ़ी कि रीजनल भाषा की growth करनी है । यह सही है कि regional languages की तरक्की होनी चाहिए लेकिन उसका यह अर्थ नहीं कि यूनिवर्सिटी बना ली जाए । मेरी राय तो यह है कि पंजाब यूनिवर्सिटी में एक हिन्दी डिपार्टमेंट है, एक पंजाबी डिपार्टमेंट है अगर कुछ करना है तो इन्हीं के अन्दर और बढ़ालो । क्या ज़रूरत है एक हाथी बांधने की ? जिससे सिर्फ खर्च ही खर्च बढ़ेगा । जो कि यह पंजाब सरकार बर्दाश्त नहीं कर सकती । अगर यह पंजाबी यूनिवर्सिटी बनी तो एक हिन्दी यूनिवर्सिटी बनेगी और इससे भी काम नहीं चलेगा क्योंकि सबकी तसल्ली तो फिर भी नहीं होगी इसलिए एक उर्दू यूनिवर्सिटी बनेगी । और अगर नहीं बनाओगे तो यह समझा जाएगा कि पंजाबी यूनिवर्सिटी बना कर खास एक सैक्शन को खुश किया जा रहा है । भले ही पंडित जवाहर लाल नेहरू ने कह दिया कि यहां की भाषा dominantly पंजाबी है लेकिन हकीकत यह है कि पंजाब के अन्दर पंजाब की जनता हिन्दी बोलती है । तो उसके लिए पहले यूनिवर्सिटी बननी चाहिए । उसने क्या बिगाड़ा ? मैं आपको आज यह बतला देना चाहता हूँ कि यह सब इलैक्शन के लिए किया जा रहा है । और अगर भेद वाली नीति रही तो यहां का कोई आदमी

[चौधरी धर्म सिंह राठी]

हिन्दी रीजन में वोट लेने के लिए नहीं जाएगा । यह कैसे हो सकता है कि हिन्दी जो मातृभाषा है, राष्ट्र भाषा है, उसको ठुकरा कर रख दिया जाए और फिर भी लोग आपको वोट दें । नहीं देंगे । यहां कहा जाता है कि हमने हरियाणा वालों की 90 फीसदी मांगें मान लीं लेकिन मेरा कहना है कि 90 फीसदी खत्म कर दीं और तो और इस सरकार ने हिन्दी भाषा को खत्म कर दिया । हिन्दी बोलने वाले लोग आपको अगले इलैक्शन में बताएंगे कि हिन्दी के साथ जो आपने गद्दारी की है उसका क्या अंजाम है । पंजाबी यूनिवर्सिटी बिल को पास करने के बाद कोई कांग्रेसी हरियाणा के अन्दर वगैर पुलिस के जलसा नहीं कर सकता और अगर करेंगे भी कोई जलसा तो किसी ने इनके जलसे में नहीं आना । अभी भी यही होता है कि जो स्कूलों के बच्चे हैं उनको अपने जलसे में बुला लेते हैं या फिर सरकारी कर्मचारियों को बुला लेते हैं ।

एक बात मेरी समझ में नहीं आई । Schedule No. 9 के अन्दर पैरा 9 है इसमें लिखा है—

9. (1). "The University shall comprise the following Faculties, namely :—

(i) Faculty of Arts and Social Sciences,

(ii) Faculty of Science,

(iii) Faculty of Business Administration and Commerce,

(iv) Faculty of Languages,

(v) Faculty of Education,

(vi) Faculty of Fine Arts and Architecture,

(vii) Faculty of Medicine,

(viii) Faculty of Engineering and Technology,

(ix) Faculty of Agriculture and Forestry,

(x) Faculty of Law, and

(xi) Such other Faculties as may be prescribed by the Statutes."

आप बताएं कि पंजाब यूनिवर्सिटी और पंजाबी यूनिवर्सिटी में क्या फर्क रह गया । क्या इसका मतलब यह है कि पंजाब यूनिवर्सिटी खत्म हो जाय और पंजाबी यूनिवर्सिटी इस की जगह ले ले ? यह मुद्दा साफ दिखाई देता है । दो चीजों के बारे में disputes हैं । एक तो यह कि गवर्नमेंट को बहुत powers दी गई हैं । यह कहा गया है कि Vice-Chancellor की appointment Government करेगी । मैं समझता हूँ कि यह किसी तरीके से भी नहीं हो सकता दूसरे इसकी constitution undemocratic है जो कि कभी भी बर्दाश्त नहीं की जायगी । इन्होंने यह गुंजाइश इस लिए रखी कि पंजाबी यूनिवर्सिटी का काम उन आदमियों के हाथ में दे दिया जाय जिन का किसी यूनिवर्सिटी के साथ कभी ताल्लुक नहीं रहा । आखिर में मैं यह कहना चाहता हूँ कि जब तक पंजाबी ज़बान का मामला चल रहा है यह बिल पास नहीं

होना चाहिए और इसे public opinion के लिए circulate करना चाहिए। जो भाई हिन्दी को मार देना चाहते हैं उनका खाब शर्मिन्दा ताबीर नहीं होगा। जहां तक हरियाणा का सम्बन्ध है मैं यह बता देना चाहता हूं कि हम मरे हुए नहीं हैं हम ने छोटूराम की ज्यादतियों का बदला लिया, वक्त आने दो हम तुम को भी बता देंगे।

**Mr. Speaker** : Motion moved—

"That the Punjabi University Bill, 1961 be circulated for eliciting public opinion thereon by the 30th December, 1961.

**Shri Balram Dass Tondon** (Amritsar City West) : Sir I beg to move :

That the Punjabi University Bill, 1961, as passed by the Punjab Legislative Council, be referred to the Select Committee consisting of

(1) Shri Amar Nath Vidyalankar, Minister-in-Charge,—*Chairman*,
(2) Sardar Ajmer Singh, M.L.A.,
(3) Sardar Bhupinder Singh Mann, M.L.A.,
(4) Sardar Rajinder Singh, M.L.A.,
(5) Shri Harbhagwan Maudgil, M.L.A.,
(6) Shri Prabodh Chandra, M.L.A.,
(7) Chaudhri Balbir Singh, M.L.A.,
(8) Chaudhri Inder Singh, -M.L.A.,
(9) Sardar Dhanna Singh Gulshan, M.L.A.,
(10) Professor Sher Singh, M.L.A., and
11. Shri Balram Dass Tondon, M.L.A.

with a direction to make a report within two months.

स्पीकर साहिब, यह जो यूनिवर्सिटी कायम की जा रही है इस सारे बिल को पढ़ कर ऐसा महसूस होता है कि सरकार ने पंजाबी यूनिवर्सिटी को बनाने के मामले में political reasons को अपने सामने रखने की कोशिश की है और उसी बिना पर अगर इस यूनिवर्सिटी को Pepsu Formula का दूसरा नाम दिया जाय तो गलत बात नहीं। इस सारे बिल को पढ़ने के बाद एक आदमी आसानी से समझ सकता है कि यह जो पंजाबी यूनिवर्सिटी का बिल है पंजाब यूनिवर्सिटी को खत्म करने का हथकण्डा कायम किया जा रहा है। पंजाब यूनिवर्सिटी के मातहत जब सारी faculties मौजूद हैं तो अलग यूनिवर्सिटी कायम करने का मतलब क्या है? 1947 से पहले medium of instruction उर्दू था और अब धीरे धीरे regional languages अपनी जगह ले रही हैं और जब तमाम faculties की technical terminology का translation हो जायगा तो उनका medium of instruction भी regional languages हो जायेंगी।

तो मुझे समझ नहीं आती कि Punjabi University का मतलब क्या है, सिवाए इस के कि Punjab University को खत्म किया जाए। इस बिल के अन्दर लिखा हुआ है कि Punjab Government इसके area को announce करेगी और उस area में जितने भी institutions होंगे वे automatically सब के सब उसके साथ affiliate हो जाएंगे। जो institutions दूसरी University के साथ हैं वे सब के सब खत्म हो जाएंगे। सरकार यह कहने

[श्री बलराम दास टण्डन]

से रही कि हिन्दी रिजिन के अन्दर भी हम पंजाबी यूनिवर्सिटी का area extend करते हैं। पंजाबी रिजिन के अन्दर उस का area extend करने का सवाल ही पैदा नहीं होता अगर किसी इलाके को मिलाने की कोशिश करेगी तो बाकी के इलाका भी कहेंगे कि उनका area भी क्यों नहीं मिलाया जाता। नतीजे के तौर पर या तो agitations होंगे और या जितने भी institutions होंगे वह सब उस के साथ affiliated समझे जाएंगे। उन में से कई institutions agitation करेंगे कि हम हिन्दी को medium of instruction रखना चाहते हैं। चुनांचि इस यूनिवर्सिटी का अस्तित्व agitations को बढ़ावा देगा। एक तरफ तो national integration की बातें की जाती हैं, कौमी एकता की बातें की जाती हैं। कहा जाता है कि emotional ऐकता होनी चाहिये और दूसरी तरफ language के आधार पर disintegration करने की कोशिश की जा रही है। एक तरफ तो यह move हो रहा है कि सारे देश भर की languages की लिपि एक होनी चाहिये और language controversy को खत्म करना चाहिये और इन movements में हमारे चीफ़ मिनिस्टर साहिब बढ़ चढ़ कर बातें करते हैं और हिस्सा लेते हैं। लेकिन दूसरी तरफ क्या किया जाता है ? बिल ऐसे introduce किये जाते हैं जिन से disintegration हो। यह तो पंजाब यूनिवर्सिटी को खत्म करने की बात होगी। धीरे धीरे सारे पंजाबी रिजिन के institutions का medium of instruction automatically पंजाबी हो जाएगी। सच्चर फार्मूले और पेप्सू फार्मूले को समाप्त करने की बातें करते हैं। एक तरफ integration की बातें की जाती हैं दूसरी तरफ disintegration करने के लिये कदम उठाए जा रहे हैं। बड़े दुख से कहना पड़ता है कि जब से कैरों साहिब ने पंजाब के चीफ़ मिनिस्टर की गद्दी संभाली है he has acked like a good constable एक अच्छे सिपाही का काम किया है। उस ने दो आदमियों को लड़ने नहीं दिया लेकिन भावात्मक एकता के लिये इस ने एक भी कदम नहीं उठाया। दो आदमियों के बीच में constable बन कर खड़ा हो गया है कि मैं डंडा मारूँगा, लड़ने नहीं दूंगा। कदम ऐसे उठाये जाते हैं जिन से सच्चर फार्मूला implement हो, Pepsu formula फिर से revive हो और Regional Formula को लागू करने की कोशिश की जाती है। भावात्मक एकता को लाने के लिये कैरों साहिब ने एक भी कदम नहीं उठाया। भड़काने का मसाला जितना हो सकता है बहम पहुँचाया है, फूंकने की कोशिश की है और लड़ने के लिये मवाद पैदा किया है लेकिन कहा है कि लड़ने नहीं दूंगा। अगर हिन्दी रिजिन के अन्दर पंजाबी का कोई college होगा तो इस बिल के मुताबिक वह पंजाबी यूनिवर्सिटी के साथ affiliate नहीं हो सकता। कलकत्ते और बम्बई में जो पंजाबी के कालेज होंगे वह इस से affiliate नहीं हो सकेंगे। अगर बिल को ध्यान से पढ़ा जाए तो मालूम होता है कि disintegration का मसाला ज्यादा से ज्यादा सरकार ने इसमें भर दिया है। हकीकत यह है कि अकालियों ने agita-

tion किया था । अकालियों को खुश करने के लिये सरकार ने भिन्न भिन्न कदम उठाए थे । उन में से एक कदम Regional Formula कायम करने का भी था, यानी पंजाबी Region के अन्दर पंजाबी भाषा और हिन्दी रिजिन के अन्दर हिन्दी भाषा अपनाई जाएगी । साथ ही यह भी वादा किया गया था कि हम एक पंजाबी यूनिवर्सिटी भी कायम करेंगे । अब इस लिये यह यूनिवर्सिटी कायम की जा रही है ताकि अकालियों को खुश कर के उन से वोट लिये जाएं और कांग्रेस सरकार गद्दी पर बैठी रहे । यह Punjabi University Bill disintegration पैदा करने के लिये और Pepsu Formula को revive करने के लिये है । इस बिल का मतलब और कुछ नहीं है । Statement of objects and reasons को पढ़ने से मालूम देगा कि इस में लिखा है:—

> "Clause 14 of 'An Outline of the Scheme for Regional Committees in the Punjab State, commonly known as the 'Regional Formula' lays down that in accordance with and in furtherance of its policy to promote the growth of all regional languages, the Central Government will encourage the development of the Punjabi language."

मेरे पास Regional Formula की copy मौजूद है । मैं ने उस clause 14 को पढ़ा है जिस का हवाला इस बिल में दिया हुआ है । उस में लिखा है—

In accordance and in furtherance of its policy to promote the growth of all regional languages the Central Government will encourage the development of Punjabi language.

यानी भारत सरकार जिस तरह से बाकी regional languages की promotion का काम करेगी वैसे ही पंजाबी के लिये भी करेगी । लेकिन भारत सरकार ने यह order कहां पर किया है कि हर जगह पर University बनाओ । अगर इस तरह से हर एक language की अलग 2 University बनने लगे तो बम्बई में नई university बनाई जाए, उड़िया में, आसाम में नई universities बनाई जाए और इसी तरह से कलकत्ता University को बन्द कर के बंगला के लिये अलग University बनाई जाए और मदरास University को बन्द किया जाए और तेलगू के लिये अलग University बनाई जाए । It is a language fanaticism. एक तरफ तो हम कहते हैं कि national integration को खतरा है और दूसरी तरफ खतरे वाली चीज जो language fanaticism है उस को हम promote कर रहे हैं । यह कहां लिखा है कि language की university बनाओ ? पंजाबी Department अलग बना हुआ है वहां पर research work हो रहा है, translation का काम हो रहा है फिर उसी काम को करने के लिये एक अलग University बनाने की क्या जरूरत है ? पौने दो करोड़ रुपया खर्च किया जाएगा । इस के लिये जनता पर taxes लगाए जाएंगे । इस साल नहीं लगाए ताकि 1962 के elections पर असर न पड़े । यह क्या तमाशा है, इस तरह का मजाक और क्या हो सकता है ? अब taxes नहीं लगाए गए लेकिन 1962 के बाद जरूर लगाए जायेंगे ।

[श्री बलरामदास टण्डन]

दूसरी तरफ से आवाज़ आएगी कि हिंदी यूनिवर्सिटी बनाओ, अगर नहीं बनाओगे तो agitations होंगे, दंगे होंगे, फसाद होंगे, पुलिस पहुंचेगी और जेलें भरी जाएंगी, क्या अजीब बात है? काम ऐसा करो जिस से समाज में एकता आए। पंजाब University ने पहले ही वह तमाम मज़मून पंजाबी में कर दिये हैं जो कि पंजाबी में हो सकते थे आगे भी जितनी faculties के लिए हो सकेगा करेगी चाहे agriculture हो, medical हो या veterinary हो। फिर इस की क्या ज़रूरत थी? सरकार को ठंडे दिल से गौर करना चाहिये। जो काम पहले ठीक हो रहा है उस को खाहमखाह फिर करना height of indecency के सिवाए और कुछ नहीं कहा जा सकता।

दूसरी बात मैं ने इस की constitution के बारे कहनी है। इसे पढ़ कर हैरानगी होती है। कहने के लिए मनिस्टर साहिब ने भी कह दिया कि यह autonomous university का Board बनाया जा रहा है लेकिन जो इस के members होंगे उन की details क्या हैं? Governor साहिब तो chancellor होते ही हैं लेकिन जो Vice Chancellor होगा उस की बाबत यह provide किया गया है कि वह भी Government की advice पर appoint किया जाएगा। इस के अलावा majority of the Members को Government nominate करेगी। मैंने जो amendments दी हैं वह mainly इस बात को concern करती हैं कि Government की advice को खत्म किया जाए। स्पीकर साहिब, अगर सभी बातें सरकार के कहने पर और उसी के इशारों के मुताबिक होनी हैं तो कम से कम इसे autonomous body कह कर self-deception में तो नहीं पड़ना चाहिए। इस की constitution को पढ़ कर तो University Grants Commission इस सरकार को इस university के लिए एक पैसा भी नहीं देगा। जहां पर सरकार की interference हो वहां U.G.C. एक पैसा भी देने को तैयार नहीं है। इस लिये मैं कह सकता हूं कि इस university को वहां से एक पैसा भी मिलने वाला नहीं है। सारे का सारा सरकार को अपनी जेब से खर्च करना पड़ेगा। मतलब यह कि tax payers पर इस university का नाजायज़ बोझ डाला जा रहा है।

इस के अलावा, स्पीकर साहिब, सरकार इस यूनिवर्सिटी को राजाओं-महाराजाओं का अखाड़ा बनाने जा रही है। इस की constitution में वह आदमी यूनिवर्सिटी का life member होगा जो इसे एक लाख रुपया donate करेगा। यह एक लाख रुपया तो महाराजा पटियाला, उस के भाई या दूसरे बड़े 2 लोग ही दे सकते हैं। इस के अलावा बड़ी 2 institutions भी एक लाख रुपया या एक लाख रुपए की जायदाद दे सकती हैं। तो मैं सरकार से पूछता हूं कि क्या आप गुरुद्वारा प्रबन्धक कमेटी को इस यूनिवर्सिटी के साथ जोड़ना चाहते हैं? पंजाबी language की तरक्की क्या एक धार्मिक institution को इस university के साथ वाबस्ता करने से हो सकती है? कैरों family भी इस योग्य है कि वह एक एक लाख रुपया देकर इस के life member

बन सकें । इस प्रकार मैं समझता हूं कि यह यूनिवर्सिटी उन चन्द आदमियों की ज़ातियात का अखाड़ा बन कर रह जाएगी । इन सभी बातों की पृष्ठभूमि में, स्पीकर साहिब, जो तस्वीर आंखों के सामने आती है उससे यह मालूम होता है कि यह university पंजाब के अन्दर दो sister communities में एकता की तरफ कदम बढ़ाने की बजाय उस में और भी भारी खलीज़ पैदा करेगी । इस विचार को सामने रख कर सरकार ने दो अलग अलग दिशाओं में agitations को invite करके भावात्मक एकता को खत्म करने का यत्न किया है । इस लिये मैं आप के द्वारा मन्त्री महोदय की सेवा में निवेदन करूंगा कि इस सारी स्थिति पर ठंडे दिल से गौर करें और फिर से सोचें कि इस का फल क्या निकल सकता है । आने वाली चीज़ों की बाबत न सोचना कोई समझदारी की बात नहीं । यह वही बात होगी कि पहले अपने आगे गढ़ा खोद लिया जाए और जब उस में गिर पड़ें तो सोचना शुरू कर दें कि यह खोदा ही क्यों था । बड़े दुःख से कहना पड़ता है कि नीचे से लेकर ऊपर तक "एकता, एकता" की बातें तो अवश्य की जाती हैं, नारे तो अवश्य लगाये जाते हैं लेकिन जो कदम उठाए जाते हैं वे एकता को भंग करने वाले होते हैं । इस लिये मैं निवेदन करूं कि पेश्तर इस के कि जनता इस चीज़ के विरुद्ध आन्दोलन खड़ा कर दे, जरूरी है कि सरकार इन बातों पर पुनः गम्भीरता से विचार करे । इस के लिए यह बिल्कुल जायज होगा कि इस बिल को Select कमेटी के हवाले कर दिया जाए ताकि इस बात पर पुनः विचार किया जा सके कि जिस काम को पहले ही पंजाब यूनिवर्सिटी कर रही है, उसी के लिये क्या अलग तौर पर दूसरी university का कायम करना आवश्यक भी है या नहीं । इन शब्दों के साथ मैं अपनी motion आप के सामने पेश करता हूं । आशा करता हूं कि सरकार इस पर ठंडे दिल से गौर करते हुए इसे accept कर लेगी ताकि विचार किया जा सके कि पंजाब के लोगों में भावात्मक एकता को कैसे मज़बूत किया जा सकता है ।

**Mr. Speaker** : Motion moved—

That the Punjabi University Bill, 1961, as passed by the Punjab Legislative Council. be referred to the Select Committee consisting of—

(1) Shri Amar Nath Vidyalankar, Minister-in-Charge, *Chairman*,

(2) Sardar Ajmer Singh, M.L.A.,

(3) Sardar Bhupinder Singh Mann, M.L.A.,

(4) Sardar Rajinder Singh, M.L.A.,

(5) Shri Harbhagwan Maudgil, M.L.A.,

(6) Shri Prabodh Chandra, M.L.A.,

(7) Chaudhri Balbir Singh, M.L.A.,

(8) Chaudhri Inder Singh, M.L.A.,

(9) Sardar Dhanna Singh Gulshan, M.L.A.,

(10) Professor Sher Singh, M.L.A., and

(11) Shri Balram Dass Tandon, M.LA..,

with a direction to make a report within two months.

**श्री शेर सिंह** (झज्जर-जनरल) : अध्यक्ष महोदय, इस में कोई शक नहीं कि पंजाबी हमारे देश की 14 भाषाओं में से एक भाषा है और जिस प्रकार से और भाषाओं का विकास हमारे देश में हो रहा है उसी प्रकार पंजाबी भाषा का विकास भी हमारे पंजाब के अन्दर होना चाहिए। इस बात में, मैं समझता हूं कि कोई दो राए नहीं हैं। सवाल यह है कि हम उस का विकास ठीक ढंग से किस प्रकार कर पायेंगे ? इस बिल को पेश करते समय, इस यूनिवर्सिटी को बनाने का कारण Regional Formula की implementation बताया गया है। वास्तव में, अध्यक्ष महोदय, आप को मालूम है कि Regional Formula सन् 1956 में बना—सरकार ने मंजूर किया और उस की implementation की जिम्मेदारी सरकार ने अपने ऊपर ली। अब, जैसा कि मन्त्री महोदय ने भी बताया, उस की implementation में ही सरकार यह पंजाबी यूनिवर्सिटी बनाने जा रही है। इस बात पर काफी चर्चा हो चुकी है और, अध्यक्ष महोदय, मैं ज्यादा कुछ नहीं कहना चाहता लेकिन थोड़ा सा जरूर कहूंगा कि Regional Formula पर सरकार निश्चित रूप से अमल करने के दावे तो खूब करती है मगर वह किसी एक section of people को appease करने के लिये। उसे खुश करने के लिये तो वह Regional Formula को implement करने का नाम ले कर उस की boundaries से बाहर भी जा सकती है लेकिन एक इलाका ऐसा है—हिन्दी रिजन जिस की माकूल से माकूल बात और unanimous demand को भी "पी" जाती है। अभी तक हमारे unanimous प्रस्तावों को सरकार $1\frac{1}{2}$ साल से लिए बैठी है। एक तीन साल से पास किया हुआ प्रस्ताव है और जब उस के बारे पूछा जाय तो जवाब यह दिया जाता है कि "that is under the consideration of the Government" इस प्रकार, आप अन्दाजा लगाएं कि Regional Formula को मज़ाक बना कर रखा हुआ है। Regional Committee के पास शुदा प्रस्ताव को implement करने की तो कोई time limit नहीं— चाहे 10 साल तक वह सरकार के बस्ते में पड़ा रहे लेकिन दूसरी तरफ क्या हाल है उस की बाबत जितना कम कहा जाय थोड़ा है। जो तबियत में आता है कर लेते हैं जो नहीं आता वह नहीं करते। इस बिल को लाकर Regional Formula को implement करने का बहाना बनाया जा रहा है यानी Regional Formula की मानो सामने दीवार खड़ी है, अगर उसे इस वक्त implement न किया गया तो सूबे में मुसीबत आ जाएगी। अभी 2, अध्यक्ष महोदय, जैसा कि टंडन साहिब ने कहा यह जिम्मेदारी तो Central Government ने अपने ऊपर ली हुई थी कि जिस प्रकार दूसरी भाषाओं के विकास के यत्न करते हैं उसी तरह पंजाबी भाषा के विकास का प्रबन्ध भी Central Government करेगी। Central Government उस के लिए अगर चाहे तो कोई महकमा खोल सकती है परिभाषिक शब्द, technical terms बनाने के लिए अलग महकमा खोला जा सकता है, Central Government इस के लिये grants दे सकती है, पंजाबी भाषा में अच्छी किताबें लिखने वालों को इनाम दे सकती है और अगर इस से भी ज्यादा करना हो तो इस भाषा के विकास के लिये अलग institute खोल सकती है। ये सभी चीजें भारत सरकार कर सकती है। कहीं पर इस बात का provision नहीं कि उन भाषाओं के विकास के लिये अलग 2 Universities कायम की जाएं।

दूसरी बात जो मैं कहना चाहता हूं वह यह है कि University Education Commission हमारी भारत सरकार ने कायम किया। यह सन् 1948 की बात है। उस में देश के बड़े 2 शिक्षा शास्त्री थे। एक साल तक उन्होंने गम्भीर विचार किया कि नई universities किस ढंग से बननी चाहिएं और अगर नई universities बनाई जाएं तो उन के लिए किन 2 बातों की तरफ विशेष ध्यान दिया जाए। रिपोर्ट में बताया गया कि :-

> This mention of the problem of regional location of urban universities even only political and linguistic regions are involved indicates the complexity of the issues.

आगे कहा है :—

> It is unfortunate for a University to be established to promote local or personal prestige.

यह बड़ी unfortunate बात होगी कि local और personal prestige को पूरा करने के लिये कोई university बना दी जाए। and that its existence shall not hamper the emergence of more representatives or more necessary institutions.

साथ ही यह भी लिखा है —

> The status of a University should be assured assurance of high quality.

तो यह बड़ी जरूरी बातें हैं जो उस Commission ने नई Universities के खोलने के बारे कही हैं। मगर इन में से कोई भी शर्त यहां पूरी नहीं होती। यह बात ठीक है कि politically इस की मांग रही है और शिक्षा मन्त्री जी ने यह नहीं कहा कि इस की जरूरत है। उन्होंने कहा कि यह तो local type की University होगी जसी कि कुरुक्षेत्र में है। यानी इस पंजाबी University की जरूरत तो नहीं मगर दलील के लिये कहेंगे जैसा कि कुछ इशारा भी कर गए हैं, कि यहां पहले एक ही University है जो सारे educational नजाम को control नहीं कर पाती इस लिये अब तीन कायम कर रहे हैं। मगर अपनी तकरीर में खुद ही यह भी कह गए कि इन नई Universities का कोई लम्बा चौड़ा area नहीं होगा, बल्कि यह महदूद और specialised किस्म की Universities होंगी।

**Minister for Education** : For the present.

**श्री शर सिंह :** किसी region के लिये University की जरूरत नहीं बताई गई वरना उस area को cover करती । यह तो सिर्फ एक political चीज है और political ढंग से ही इसे किया जा रहा है। इस का ऐलान भी तब किया गया था जब पंजाबी सूबा agitation चल रही थी। उस agitation को सीधे तरीके से face करने की बजाए यह तरीका निकाला है। मैं समझता हूं कि पंजाबी सूबे की आड़ में कई चीज़ें चल रही हैं। उन्हें कहा जाता है कि तुम पंजाबी सूबा मांगो हम सारी चीज़ें देते जाएंगे। उधर agitation शुरु होती है और इधर इस University को स्थापित करने की घोषणा हो जाती है। उन को कहते हैं कि तुम छोटा पंजाबी सूबा क्यों मांगते हो हम तो सारे पंजाब को पंजाबी सूबा बनाने जा रहे हैं। इस तरह से यह University तो रिश्वत के तौर पर दे रहे हैं अकालियों को। Regional Formula को बने हुए आज चार साल हो गए हैं । वह भी रिश्वत के तौर पर दिया गया था। यह मैं ने तभी कह दिया था। अब पंजाबी University भी इसी तरह दी जा रही है एक political रिश्वत के तौर पर और फिरकेदार लोगों को appease करने के लिये दी जा रही है। यह University वैसी ही बनेगी जैसी कि Aligarh University एक Communal University है। इस के बनाने से फसाद और फिरकादाराना मुनाफरत बढ़ेगी मैं ने पढ़ कर सुनाया कि University Commission ने कहा कि local prestige को satisfy करने के लिये या किसी section को खुश करने के लिये किसी University का बनाया जाना unfortunate होगा। फिर जब पहले ही एक University है तो duplication की क्या जरूरत है। फिर पंजाब यूनिवर्सिटी तो पहले ही पंजाबी यूनिवर्सिटी है उस में 70, 80 में से केवल चार या पांच आदमी हरियाने के हैं। वहां पर इन्हीं लोगों का दबदबा है, वही सब कुछ करते हैं, courses वगैरह frame करते हैं। जिन दिनों 12,500 लोग जेल में थे तब इसी University ने कर दिया था कि जिन लोगों की मातृ भाषा हिन्दी है, जो पंजाबी बोलते नहीं, समझते नहीं, क्योंकि उन का medium of instruction हिन्दी है इस लिये वह Matriculation के इम्तिहान में हिन्दी नहीं ले सकते, उन्हें पंजाबी ले कर पास करना होगा। इस प्रकार उन की advance studies रोक दी गईं। भला यह Punjabi University नहीं तो और क्या है। अलबत्ता एक यह मकसद हो सकता है कि चूंकि पंजाब यूनिवर्सिटी पर D.A.V. College वालों का कब्जा है इस लिये उन को अपनी मर्जी के मुताबिक चलाने के लिये किसी वक्त यह डर दिखलाया जा सकता है कि इस University का area बढ़ा कर पंजाब University का area घटा देंगे जिस से कि जालन्धर का कालिज, लुध्याने का कालिज इत्यादि इस University के area में कर देंगे और उन में medium of instruction पंजाबी हो जायगा। यह चीज हो सकती है मगर यह इस University को स्थापित करने की justification नहीं है और न और कोई है सिवाए communal appeasement के और political रिश्वत के।

फिर पंजाबी भाषा अभी इस अवस्था में नहीं है कि college stage पर medium of instruction हो सके। हिन्दी भी अभी इस अवस्था में नहीं पहुंची। इन

languages में इतने मौलिक ग्रंथ अथवा scientific subjects पढ़ाने के लिये पुस्तकें नहीं हैं। जब तक इन में या तो नया साहित्य उत्पन्न नहीं किया जाता या translations नहीं किये जाते तब तक यह languages medium of instruction university stage पर नहीं बन सकतीं। इलाहाबाद यूनिवर्सिटी में हिन्दी प्रचार का काम 50 साल से हो रहा है और वह अभी F.A. standard तक ही हिन्दी को medium of instruction बना पाए हैं। इस के अलावा एक और बात है। पंडित नेहरू ने कहा है कि अगर University stage पर medium of instruction regional languages हो गई तो यह देश का दुर्भाग्य होगा। इस से देश की एकता को ठेस लगेगी। Students एक जगह से दूसरी जगह migrate नहीं कर पाएंगे। इस लिए higher Study के लिये देश भर में एक ही भाषा होनी चाहिए। अभी तो हिन्दी भी इस योग्य विकसित नहीं हुई तो पंजाबी को तो अभी इस stage पर पहुंचने में और भी देर लगेगी इन के लिये काफी काम करना पड़ेगा, terminology वगैरह बनानी पड़ेगी। फिर मैं तो समझता हूं कि regional languages को University stage पर medium of instruction बनाना भारत सरकार की policy के खिलाफ है। उन्होंने कहा है कि इस तरह देश में एकता कैसे रहेगी। और बड़ी मुश्किल पड़ेगी। किसी न किसी level पर आप को यह करना होगा कि एक ही भाषा देश के अन्दर चले। इस लिये यूनिवर्सिटी के बारे में भी मैं यह कहता हूं कि एक ही भाषा का medium बनाएं। अगर पोस्ट graduates के लिए पंजाबी को medium बनादें तो research वगैरह के लिये एक समस्या खड़ी हो जाएगी। इस लिये मैं फाइनेंस मिनिस्टर से कहूंगा कि आप सैंट्रल गवर्नमैंट से पूछें कि उस की क्या नीति है सारे देश के लिए।

11.00 am.

अभी तो पंजाबी भाषा को develop होने में 15 साल लग जाएंगे तब जा कर कहीं इस काबिल होगी कि सार कामों के लिए यह प्रयोग में आ सके। मेरा यह सुझाव है कि सरकार पंजाबी भाषा की तरक्की के लिए कोई रिसर्च डिपार्टमेंट खोल दे और इसको इस लैवल पर लाएं कि University Stage पर medium का काम दे सके। यह काम जितनी जल्दी कर सकें, उतना ही अच्छा है। लेकिन आज पंजाबी को उच्च कक्षाओं का माध्यम बनाने के लिए बात कहना उचित नहीं मालूम होता क्योंकि पंजाबी अभी अवकिसित अवस्था में है। अगर आज आप ने ऐसा किया तो यह सिद्ध है कि एक फिरके को खुश करने के लिए ऐसा किया जा रहा है। अगर पंजाबी सूबा देना चाहते हैं तो सीधे ढंग से दीजिए लेकिन इस प्रकार का कदम उठाना देश के लिए हानिकारक है। चाहिए तो यह था कि हिन्दी जो develop हो चुकी है और यहां के एक रीजन की भाषा भी है उसको यूनिवर्सिटी के लेवल पर पढ़ाते, उसके बाद पंजाबी को माध्यम बनाने का इंतज़ाम करते तो ठीक था लेकिन इस स्टेज पर पंजाबी यूनिवर्सिटी का बनाना उचित नहीं है। University Education Commssion ने कहा है कि ऐसी कोई यूनिवर्सिटी नहीं बननी चाहिए जो एक अच्छी यूनिवर्सिटी के बनने में बाधक हो। आज यह बात सिद्ध है कि पंजाब के एक रीजन की भाषा जो राष्ट्रभाषा भी है उसके फलने फूलने का काफी स्कोप है इसलिए इसकी यूनिवर्सिटी ज्यादा अच्छी बन सकती है। और अगर पंजाबी

[श्री शेर सिंह]

यूनिवर्सिटी बनाई गई तो इसमें बाधा पड़ सकती है जोकि University Education Commission की राय के खिलाफ जाएगी।

इस पंजाब यूनिवर्सिटी को feed करने के लिए सरकार ने किसानों पर 50 फीसदी लगान लगा दिया है और चाहे वे माने न मानें लेकिन उनको टैक्स देना पड़ेगा। ऐसा दुनिया में कहीं नहीं हुआ है। यह तो सम्भव हो सकता है कि primary education के लिए कोई टैक्स लगाया जाए लेकिन University Education के लिए टैक्स लगाने की दुनिया में कोई मिसाल नहीं मिलेगी। और यह बिलकुल अनुचित है कि उन किसानों को tax किया जाए जिनके बच्चे तीन पीढ़ियों तक भी यूनिवर्सिटी में एजुकेशन नहीं प्राप्त कर सकते। भारत सरकार का भी यही कहना है कि यह नीति के विरुद्ध है। मैं कहना चाहता हूं कि जो कुछ करना चाहते हो वह सीधे ढंग से करो ऐसा न करो कि जैसा एक आदमी ने किया था जिसको Court से यह सज़ा हुई कि चाहे 100 प्याज़ खाओ, चाहे 100 जूते खाओ। जब उस ने प्याज़ खाना स्वीकार किया तो सिर्फ 20 प्याज़ खा सका और 100 जूते खाने के लिए कहा क्योंकि और प्याज़ खाने में उसने जूतों से भी ज्यादा तकलीफ महसूस की लेकिन जब जूते खाना शुरू किया तो 20 जूते पड़ते ही उसे प्याज़ से भी ज्यादा कष्ट हुआ तो फिर उसने प्याज़ खाने के लिए कहा। इस तरह करते करते उसने 100 जूते भी खाए और 100 प्याज़ भी खाए। इसलिए मैं सरकार को फिर यह बताना चाहता हूं कि जो कुछ करना है वह कर लीजिए लेकिन 100 प्याज़ और 100 जूते वाला सिलसिला न कीजिए। Duplication of similar facilities in an area already reasonably well served should be avoided. इन शब्दों के साथ मैं राठी साहिब की मोशन की ताइद करता हूं कि इसे पब्लिक opinion के लिए भेजो और लोगों से पूछो कि तुम्हारी मनशा क्या है। अगर लोग कह दें कि यूनिवर्सिटी बनानी चाहिए तो बनाइए।

**ਕੰਵਰਾਣੀ ਜਗਦੀਸ਼ ਕੌਰ** (ਜੈਤੋ) :

ਵਾਹਿਗੁਰੂ ਜੀ ਕਾ ਖਾਲਸਾ

ਸ੍ਰੀ ਵਾਹਿ ਗੁਰੂ ਜੀ ਕੀ ਫਤਿਹ (ਹਾਸਾ)

ਵਾਹਿ ਗੁਰੂ ਦਾ ਨਾਂ ਲੈਣ ਤੇ ਤੁਸੀਂ ਹਸਦੇ ਹੋ ਤੁਹਾਨੂੰ ਸ਼ਰਮ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦੀ। ਵਾਹਿਗੁਰੂ ਦੇ ਨਾਂ ਤੇ ਹਸਣਾ ਕਿਤਨੀ ਸ਼ਰਮ ਵਾਲੀ ਗੱਲ ਹੈ; ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਤੁਸੀਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਮਝਾਉ।

**ਸ੍ਰੀ ਸ਼ਪੀਕਰ** : Order please. ਇਹ control ਵਿਚ ਤਦ ਰਹਿਣਗੇ ਜੇ ਤੁਸੀਂ ਵੀ ਰਹੋਗੇ। (If the hon. lady member keeps restraint on herself then the other hon. members will also behave in the same manner.)

**ਕੰਵਰਾਣੀ ਜਗਦੀਸ਼ ਕੌਰ** : ਸਤਿਕਾਰ ਯੋਗ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਆਪ ਦਾ ਬਹੁਤ ਸ਼ੁਕਰੀਆ ਜੋ ਤੁਸੀਂ ਮੈਨੂੰ ਇਸ Autumn Session ਵਿਚ ਪਹਿਲੀ ਵਾਰ ਬੋਲਣ ਦਾ ਮੌਕਾ ਦਿੱਤਾ ਹੈ.................

**ਸਰਦਾਰ ਅਜਮੇਰ ਸਿੰਘ** : On a point of order, Sir, ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ 'ਸ਼ਰਮ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦੀ' ਕੀ ਇਹ unparliamentary words ਨਹੀਂ ਹਨ ? ਜੇ ਹਨ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ withdraw ਕਰਨ ਵਾਸਤੇ ਕਿਹਾ ਜਾਵੇ।

**ਕੰਵਰਾਣੀ ਜਗਦੀਸ਼ ਕੌਰ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਸਰਦਾਰ ਅਜਮੇਰ ਸਿੰਘ ਹੋਰੀਂ ਤਾਂ ਮਗਰ ਪਏ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ । ਕੀ ਵਾਹਿਗੁਰੂ ਦੇ ਨਾਂ ਤੇ ਹਸਣਾ ਸ਼ਰਮ ਵਾਲੀ ਗਲ ਨਹੀਂ ? ਕੀ ਇਹ unparliamentary ਨਹੀਂ ?

**Mr. Speaker**: Orders please. No interruptions.

**ਕੰਵਰਾਣੀ ਜਗਦੀਸ਼ ਕਰ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਆਪ ਦਾ ਬਹੁਤ ਸ਼ੁਕਰੀਆ ਅਦਾ ਕਰਦੀ ਹਾਂ ਜੋ ਤੁਸੀਂ ਅਜ ਮੈਂਨੂੰ ਇਸ Autumn Sessions ਵਿਚ ਪਹਿਲੀ ਵਾਰ ਬੋਲਣ ਦਾ ਮੌਕਾ ਬਖਸ਼ਿਆ ਹੈ । ਪਿਛਲੇ session ਵਿਚ ਵੀ ਔਰ ਇਸ session ਵਿਚ ਵੀ ਮੈਨੂੰ ਬੋਲਣ ਦਾ ਪਹਿਲਾ ਮੌਕਾ ਅਜ ਮਿਲਿਆ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਪਿਛਲੇ ਸਾਰੇ ਸੈਸ਼ਨ ਵਿਚ ਮੈਨੂੰ ਜੇਲ੍ਹ ਵਿਚ ਰਹਿਣਾ ਪਿਆ ਸੀ ਔਰ ਇਥੇ ਇਸ ਹਾਊਸ ਦੇ ਕਿਸੇ section ਵਿਚੋਂ ਕਿਸੇ ਮੈਂਬਰ ਨੇ ਇਹ ਆਵਾਜ਼ ਨਹੀਂ ਉਠਾਈ ਸੀ ਕਿ ਮੈਨੂੰ ਵੀ ਕੁਝ ਦਿਨਾਂ ਲਈ ਜੇਲ੍ਹ ਵਿਚੋਂ session attend ਕਰਨ ਲਈ ਛਡ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ । ਹਾਲਾਂਕਿ ਜਦੋਂ ਹਿੰਦੀ ਰਖਿਆ ਸੰਮਤੀ ਦੀ agitation ਚਲ ਰਹੀ ਸੀ ਤਾਂ ਮੈਂ ਹੀ ਇਕ ਉਹ ਮੈਂਬਰ ਸੀ ਜਿਸ ਨੇ ਇਥੇ ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਵੀ ਔਰ ਬਾਹਰ ਵੀ ਇਹ ਅਵਾਜ਼ ਉਠਾਈ ਸੀ ਕਿ ਜਨ ਸੰਘ ਵਾਲਿਆਂ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੂੰ session attend ਕਰਨ ਲਈ ਛਡ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ ਹਾਲਾਂਕਿ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ political ਵਿਚਾਰਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਹਾਂ । ਪਰ ਹੁਣ ਕਿਸੇ ਜਨ ਸੰਘ ਦੇ ਮੈਂਬਰ ਨੇ ਮੇਰੇ ਵਾਸਤੇ ਆਵਾਜ਼ ਨਹੀਂ ਉਠਾਈ ਸੀ । I was the first member of the Vidhan Sabha ਜਿਸ ਨੇ ਉਸ ਵੇਲੇ ਆਵਾਜ਼ ਉਠਾਈ ਸੀ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ session ਵਿਚ ਆਉਣ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ ਪਰ ਪਿਛਲੇ session ਵਿਚ ਕਿਸੇ ਨੇ ਵੀ ਮੇਰੇ ਲਈ ਆਵਾਜ਼ ਨਹੀਂ ਉਠਾਈ ਹਾਲਾਂਕਿ ਸਰਦਾਰ ਆਤਮਾ ਸਿੰਘ ਹੋਰੀਂ ਅਤੇ ਹੋਰ ਦੋ ਤਿੰਨ ਮੈਂਬਰ ਵੀ ਕਈ ਦਿਨਾਂ ਲਈ ਆਏ ਸੀ ਪਰ ਮੈਨੂੰ ਕੈਦ ਹੋਣ ਕਰ ਕੇ ਸਾਰੇ session ਵਿਚ ਗੈਰ ਹਾਜ਼ਰ ਰਹਿਣਾ ਪਿਆ ।

ਹੁਣ, ਸਤਿਕਾਰ ਯੋਗ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਪੰਜਾਬੀ University ਦੇ ਬਿਲ ਤੇ ਬਹਿਸ ਚਲ ਰਹੀ ਹੈ । ਗੌਰਮਿੰਟ ਵਲੋਂ ਇਸ ਬਿਲ ਦੇ ਲਿਆਏ ਜਾਣ ਤੇ ਮੈਂ ਖੁਸ਼ ਹਾਂ ਔਰ ਮੈਂ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬੀ language ਦੀ ਤਰਕੀ ਹੋਵੇ । ਪਰ ਮੈਂ ਇਕ ਗਲ ਸਾਫ ਕਹਿ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਜਿਸ ਨੂੰ reporters ਅਤੇ Press ਵਾਲੇ ਵੀ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਲਿਖ ਲੈਣ ਕਿ ਮੈਂ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬੀ ਸੂਬਾ ਬਣਾ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ ਔਰ ਪੰਜਾਬੀ University ਭਾਵੇਂ ਬਣੇ ਤੇ ਭਾਵੇਂ ਨਾ ਬਣੇ । ਇਹ ਤਾਂ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦੀ ਇਕ ਚਾਲ ਹੈ । ਇਸ ਤੇ ਭਾਵੇਂ ਜਨ ਸੰਘ ਵਾਲੇ ਪਏ ਇਤਰਾਜ਼ ਕਰਨ । ਅਸੀਂ ਪੰਜਾਬੀ ਸੂਬੇ ਦੇ ਇਵਜ਼ ਵਿਚ ਪੰਜਾਬੀ university ਲੈ ਕੇ ਸੰਤੁਸ਼ਟ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੇ । ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਅਸੀਂ ਬੋਲੀ ਦੀ ਮੰਗ ਕੀਤੀ ਸੀ ਉਸ ਵੇਲੇ ਸਾਨੂੰ ਬੋਲਣ ਵੀ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਸੀ । ਬਲਕਿ ਇਹ ਜੁਰਮ ਸਮਝਿਆ ਜਾਂਦਾ ਸੀ । ਹੁਣ ਸਾਡੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਲੀਡਰ ਨੂੰ, ਜਿਹੜੇ ਗੁਰੂ ਗੋਬਿੰਦ ਸਿੰਘ ਜੀ ਦੇ ਰਸਤੇ ਤੇ ਚਲਣ ਵਾਲੇ ਹਨ, ਭੁਖਾ ਮਾਰਿਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ।

**ਸਰਦਾਰ ਹਰਚੰਦ ਸਿੰਘ** : ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਤੁਸੀਂ ਭੁਖਾ ਮਾਰ ਰਹੇ ਹੋ, ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਭੁਖਾ ਨਹੀਂ ਮਾਰ ਰਹੀ ।

**ਕੰਵਰਾਣੀ ਜਗਦੀਸ਼ ਕੌਰ** : ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਭੁਖਾ ਨਹੀਂ ਮਾਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੀ । ਮੈਂ ਵਾਹਿਗੁਰੂ ਨੂੰ ਹਾਜ਼ਰ ਨਾਜ਼ਰ ਜਾਣ ਕੇ ਕਹਿੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਉਸ ਵੇਲੇ ਮੈਨੂੰ ਉਥੇ ਜਾਣ ਦੀ ਇਜਾਜ਼ਤ ਹੁੰਦੀ ਤਾਂ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮਰਨ ਬਰਤ ਨਹੀਂ ਰਖਣ ਦੇਣਾ ਸੀ । ਮੈਂ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਿਨਾਂ ਵਿਚ ਕਚਹਿਰੀਆਂ ਭਗਤਦੀ ਫਿਰਦੀ ਸਾਂ ਕਿਉਂਕਿ ਮੇਰੇ ਉਤੇ ਇਸ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਝੂਠੇ ਮੁਕਦਮੇ ਬਣਾਏ ਹੋਏ ਸਨ ।

[ ਕੰਵਰਾਣੀ ਜਗਦੀਸ਼ ਕੌਰ ]

ਮੈਂ ਤਾਂ ਹਰਮੰਦਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਦਰਸ਼ਨ ਵੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਿਨਾਂ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਸੀ ਕਰ ਸਕਦੀ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਮੇਰੇ ਉਤੇ ਝੂਠੇ ਮੁਕਦਮੇ ਬਣਾਏ ਹੋਏ ਸਨ ਔਰ ਇਹ ਗੱਲ ਮੈਂ ਕਚਹਿਰੀਆਂ ਵਿਚ ਵੀ ਕਹਿੰਦੀ ਰਹੀ ਹਾਂ ।

ਹੁਣ ਪੰਜਾਬੀ University ਬਣ ਰਹੀ ਹੈ ਇਹ ਚੰਗਾ ਕੰਮ ਹੈ ਪਰ ਬਣਾਉਣਾ ਪੰਜਾਬੀ ਸੂਬਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ । ਪਰੋਫੈਸਰ ਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ ਨੇ ਹੁਣੇ ਆਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੇ ਨਾਜਾਇਜ਼ ਟੈਕਸਾਂ ਦੀ ਭਰਮਾਰ ਲਾ ਦਿੱਤੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਇਕ ਗੱਲ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਪੰਜਾਬੀ ਸੂਬਾ ਬਣਦਾ ਤਾਂ ਇਤਨੇ tax ਨਾ ਲਗਦੇ । ਇਕ ਵਾਰੀ ਤੁਸੀਂ ਪੰਜਾਬੀ ਸੂਬਾ ਬਣਾ ਦਿਉ, ਜੇ ਉਸ ਵਿਚ ਲੋਕ ਦੁਖ ਮਹਿਸੂਸ ਕਰਨ ਤਾਂ ਬੇਸ਼ਕ ਤੋੜ ਦੇਣਾ । ਪਰੋਫੈਸਰ ਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ University ਅਕਾਲੀ ਸਿਖਾਂ ਨੂੰ ਖੁਸ਼ ਕਰਨ ਵਾਸਤੇ ਬਣਾਈ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਗਲਤ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ । ਸ੍ਰੀ ਗੁਰੂ ਨਾਨਕ ਦੇਵ ਜੀ ਦਾ religion ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਇਕ recognised religion ਹੈ, ਨਾ ਹੁੰਦਾ ਤਾਂ ਨਾ 33 ਕਰੋੜ ਦੇਵਤੇ ਤੇ ਨਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮੰਦਰ, ਕੁਝ ਵੀ ਨਾ ਰਹਿੰਦਾ । ਜੇ ਪੰਜਵੇਂ ਪਾਦਸ਼ਾਹ ਗੁਰੂ ਅਰਜਨ ਦੇਵ ਜੀ ਮਹਾਰਾਜ ਤੇ ਗੁਰੂ ਤੇਗ ਬਹਾਦਰ ਸਾਹਿਬ ਸ਼ਹੀਦ ਨਾ ਹੁੰਦੇ ਤਾਂ ਇਥੇ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਰਹਿਣਾ ਸੀ ।

**ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ** : ਕੁਝ University ਤੇ ਵੀ ਬੋਲੋ । (The hon. lady member should speak on the Punjabi University Bill also.)

**ਕੰਵਰਾਣੀ ਜਗਦੀਸ਼ ਕੌਰ** : ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਜੇ ਪੰਜਾਬੀ ਸੂਬਾ ਬਣ ਗਿਆ ਤਾਂ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਹਿੰਦੂਆਂ ਨੂੰ ਖਤਰਾ ਹੋਵੇਗਾ । ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਪੰਜਾਬੀ ਸੂਬਾ ਨਾ ਬਣਾਇਆ ਗਿਆ ਔਰ ਮਾਸਟਰ ਤਾਰਾ ਸਿੰਘ ਨੂੰ ਮਰਨ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਤਾਂ ਇਹ ਜ਼ਿਆਦਾ ਖਤਰਨਾਕ ਹੋਵੇਗਾ । ( *interruption* ) Fast ਰਖਣਾ ਤਾਂ ਕਾਂਗਰਸੀਆਂ ਦੇ ਬਾਪੂ ਮਹਾਤਮਾ ਗਾਂਧੀ ਦਾ ਇਕ ਤਰੀਕਾ ਸੀ.................

(ਹਾਸਾ)

**ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ** : University ਦਾ ਨਾਂ ਵੀ ਲਈ ਜਾਉ । (The hon. lady member should also continue to refer to the Punjabi University in her speech.)

**ਕੰਵਰਾਣੀ ਜਗਦੀਸ਼ ਕੌਰ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜੇ ਇਨ੍ਹਾਂ Universities ਵਿਚ ਝੂਠ ਬੋਲਣਾ ਸਿਖਾਇਆ ਜਾਣਾ ਹੈ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਐਸੀ University ਨਹੀਂ ਚਾਹੁੰਦੇ। ਇਥੇ ਅਗੇ ਹੋਰ ਵੀ ਤਾਂ Universities ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਇਹ ਡਾਕਟਰੀ ਪਾਸ ਕਰ ਕੇ ਬੈਠੇ ਹੋਏ ਹਨ, ਜੋ ਝੂਠ ਤੋਂ ਕੰਮ ਲੈਂਦੇ ਹਨ ।

ਸਤਿਕਾਰ ਯੋਗ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਇਹ ਫਿਰ ਦਸ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਮੈਂ ਪੰਜਾਬੀ ਬੋਲੀ ਦੇ ਹਕ ਵਿਚ ਹਾਂ, ਮੈਂ ਗੁਰਮੁਖੀ ਦੇ ਹਕ ਵਿਚ ਹਾਂ ਔਰ ਇਸ University ਬਣਾਉਣ ਦੇ ਹਕ ਵਿਚ ਹਾਂ ਪਰ ਮੈਂ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬੀ ਸੂਬਾ ਜ਼ਰੂਰ ਬਣਾਇਆ ਜਾਵੇ ਭਾਵੇਂ ਇਹ University ਬਣੇ ਤੇ ਭਾਵੇਂ ਨਾ ਬਣੇ । ਇਥੇ ਇਹ ਦਸਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਗੁਰਦਵਾਰੇ ਵਿਚ ਚੋਰ ਦਰਵਾਜ਼ੇ ਵਿਚੋਂ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਔਰ ਇਕ ਗੁਰਦੁਆਰੇ ਵਿਚੋਂ ਸ਼ਰਾਬ ਦੀਆਂ ਬੋਤਲਾਂ ਫੜੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ ਔਰ ਉਥੇ ਇਖਲਾਕੀ ਮੁਜਰਮ ਛਿਪੇ ਹੋਏ ਹਨ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਸਭ ਝੂਠ ਹੈ । ਜਿਨ੍ਹਾਂ Universities ਵਿਚ ਇਹੋ ਜਿਹਾ ਝੂਠ ਪੜ੍ਹਾ-ਇਆ ਜਾਵੇ ਸਾਨੂੰ ਉਸ University ਦੀ ਲੋੜ ਨਹੀਂ । ਜੇ ਇਹ University

ਪੰਜਾਬੀ ਸੂਬੇ ਦੇ ਇਵਜ਼ ਵਿਚ ਹੈ ਤਾਂ ਸਾਨੂੰ ਇਸ ਦੀ ਲੋੜ ਨਹੀਂ । ਫਿਰ ਇਨ੍ਹਾਂ Universities ਵਿਚ ਝੂਠ ਹੀ ਝੂਠ ਪੜ੍ਹਾਇਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਇਹ ਇਸੇ university ਦੀ ਪੜ੍ਹਾਈ ਦਾ ਅਸਰ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਝੂਠੀਆਂ ਗਲਾਂ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਇਹ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਸੀ ਕਿ ਹਰਮੰਦਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਅੰਦਰ ਬੀਬੀਆਂ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਜਾਣ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਬਿਲਕੁਲ ਗ਼ਲਤ ਹੈ । ਤੁਸੀਂ ਉਥੇ ਜਾ ਕੇ ਦੇਖੋ ਕਿ ਕਿਤਨੀਆਂ ਬੀਬੀਆਂ ਉਥੇ ਸੇਵਾ ਕਰ ਰਹੀਆਂ ਹਨ। ਲੰਗਰ ਵਿਚ ਸਾਰੀ ਸੇਵਾ ਬੀਬੀਆਂ ਹੀ ਕਰ ਰਹੀਆਂ ਹਨ । (*interruption*)

ਪੰਜਾਬੀ University ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਪਹਿਲੇ ਫਿਕਰੇ ਵਿਚ ਹੀ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਮੈਂ ਇਸ ਦੇ ਬਣਨ ਤੇ ਖੁਸ਼ ਹਾਂ । ਪਰ ਇਹ ਗੱਲ ਜਿਹੜੀ ਪਰੋਫੈਸਰ ਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ ਨੇ ਆਖੀ ਹੈ ਕਿ ਕਿ ਇਹ University ਤਾਂ ਅਕਾਲੀਆਂ ਨੂੰ ਖੁਸ਼ ਕਰਨ ਲਈ ਬਣਾਈ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ, ਇਹ ਗੱਲ ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਕਾਂਗ੍ਰਸੀ ਭਰਾਵਾਂ ਦੇ ਦਿਮਾਗ ਵਿਚੋਂ ਕਢ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ University ਸਾਨੂੰ ਪੰਜਾਬੀ ਸੂਬੇ ਦੇ ਇਵਜ਼ ਵਿਚ ਮੰਜ਼ੂਰ ਹੈ । ਕਿਉਂਕਿ ਅਸੀਂ ਪੰਜਾਬੀ ਦੀ ਜਿਹੜੀ ਤਰਕੀ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਉਹ ਸਾਨੂੰ ਕੇਵਲ ਇਹ University ਨਹੀਂ ਬਖਸ਼ੇਗੀ । ਹਾਂ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਕ ਚੀਜ਼ ਮੈਂ ਤੁਹਾਡੀ ਮਾਰਫਤ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੂੰ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਇਹ ਬਣਾਉਣੀ ਹੈ ਤਾਂ ਇਹ ਪੰਜਾਂ ਤਖਤਾਂ ਵਿਚ ਜਿਹੜਾ ਇਕ ਤਖਤ ਗੁਰ-ਦੁਆਰਾ ਦਮਦਮਾ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਅਸਥਾਨ ਜ਼ਿਲਾ ਬਠਿੰਡਾ ਵਿਚ ਹੈ, ਉਥੇ ਬਣਾਈ ਜਾਵੇ । ਉਹ ਥਾਂ ਗੁਰੂ ਸਾਹਿਬ ਦੀ ਕਾਂਸ਼ੀ ਕਹਾਉਂਦੀ ਹੈ, ਇਹ University ਉਥੇ ਬਣਾਈ ਜਾਵੇ।

**ਇਕ ਆਵਾਜ਼** : ਜੈਤੋ ਵਿਚ ਨਾ ਬਣਾ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇ ?

**ਕੰਵਰਾਣੀ ਜਗਦੀਸ਼ ਕੌਰ** : ਜੈਤੋ ਵੀ ਜ਼ਿਲਾ ਬਠਿੰਡਾ ਵਿਚ ਹੈ । ਇਹ ਤੁਹਾਨੂੰ ਪਤਾ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੇਰੀ ਤਜਵੀਜ਼ ਤਾਂ ਇਹੋ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਪੰਜਾਂ ਤਖਤਾਂ ਵਿਚੋਂ ਇਕ ਤਖਤ ਦਮਦਮਾ ਸਾਹਿਬ ਹੈ ਅਤੇ ਜਿਸ ਨੂੰ ਮਹਾਰਾਜ ਨੇ ਗੁਰੂ ਕੀ ਕਾਂਸ਼ੀ ਦਾ ਵਰ ਦਿੱਤਾ ਹੈ, ਪੰਜਾਬੀ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਇਥੇ ਲਾਜ਼ਮੀ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ।

**ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ** : ਕੀ Vice Chancellor ਉਥੇ ਦੇ ਗ੍ਰੰਥੀ ਜੀ ਨੂੰ ਬਣਾ ਦੇਈਏ। (ਹਾਸਾ)

(Should the Granthi of that Gurdwara be appointed as Vice-Chancellor ?) (*Laughter*)

**ਕੰਵਰਾਣੀ ਜਗਦੀਸ਼ ਕੌਰ** : ਮੈਂ ਤਾਂ ਕਹਾਂਗੀ ਕਿ ਕਿਸੇ ਪੜ੍ਹੇ ਲਿਖੇ ਨੂੰ ਬਣਾ ਦਿਉ । ਜੇ ਮੈਂ ਪਾਠ ਕਰਦੀ ਹਾਂ ਮੈਨੂੰ ਬਣਾ ਦਿਉ । (*interruption*). ਮੈਂ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਇਥੇ ਚੰਗੀ ਤੋਂ ਚੰਗੀ research ਹੋਵੇ ਅਤੇ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਬੱਚਿਆਂ ਨੂੰ ਉੱਚੀ ਤੋਂ ਉੱਚੀ ਸਿੱਖਿਆ ਮਿਲੇ। ਗੁਰਮੁਖੀ ਇਕ ਬੜੀ ਪੁਰਾਣੀ ਲਿਪੀ ਹੈ ਅਤੇ ਭਾਰਤ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਪੰਜਾਬੀ ਨੂੰ 14 ਬੋਲੀਆਂ ਵਿਚੋਂ ਇਕ ਮੰਨਿਆ ਹੈ । ਅੱਜ ਮੇਰੇ ਇਹ ਵੀਰ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਇਥੇ ਕਿਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕੋਈ ਫਿਰਕਾ ਪ੍ਰਸਤੀ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ, ਮੈਂ ਪੁਰਜ਼ੋਰ ਲਫਜ਼ਾਂ ਵਿਚ ਕਹਾਂਗੀ ਕਿ ਅਸੀਂ ਕੋਈ ਫਿਰਕਾਪ੍ਰਸਤੀ ਦੀ ਗੱਲ ਨਹੀਂ ਕਰ ਰਹੇ, ਅਸੀਂ ਤਾਂ ਇਕ ਲੋਕ-ਭਲਾਈ ਦਾ ਕੰਮ ਕਰ ਰਹੇ ਹਾਂ । ਮੈਂ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਇਥੇ staff ਰੱਖਿਆ ਜਾਵੇ ਉਹ ਬੜਾ ਚੰਗਾ ਹੋਵੇ । ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਮੈਂ ਇਹ ਵੀ ਤਜਵੀਜ਼ ਕਰਾਂਗੀ ਕਿ ਇਹ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਜੇ ਬਣਾਈ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਦਮਦਮਾ ਸਾਹਿਬ ਵਿਚ ਬਣਾਈ ਜਾਵੇ । ਜਿਹੜਾ ਇਹ 5 ਲੱਖ ਰੁਪਿਆ ਇਸ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਵਾਸਤੇ ਦਿੱਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਇਹ ਬਹੁਤ ਹੀ ਘੱਟ ਹੈ । ਤੁਸੀਂ ਬਾਹਰਲੇ ਮੁਲਕਾਂ ਦੀਆਂ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀਆਂ ਵੇਖੋ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਤੁਸੀਂ ਰਾਜਿਆਂ ਮਹਾਰਾਜਿਆਂ ਨੂੰ ਕਹਿੰਦੇ ਹੋ, **ਉਹ**

[ ਕੰਵਰਾਣੀ ਜਗਦੀਸ਼ ਕੌਰ ]
ਹੁਣ ਕੁਝ ਕਰਨ ਦੇ ਕਾਬਲ ਨਹੀਂ ਪਰ ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਇਹ ਕਹੇ ਬਿਨਾ ਨਹੀਂ ਰਹਿ ਸਕਦੀ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਉਹ ਕੰਮ ਕਰਨ ਲੱਗੇ ਹੋ ਜਿਹੜਾ ਕਿਸੇ ਰਾਜੇ ਨੇ ਵੀ ਅਜੇ ਤਾਈਂ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ। ਤੁਸੀਂ ਤਾਂ ਸਾਰੇ ਦੇਸ਼ ਦਾ ਹੀ ਭੱਠਾ ਬੈਠਾ ਦਿੱਤਾ ਹੈ। ਤੁਸੀਂ ਤਾਂ ਬੈਠੇ ਹਿੰਦੂ ਸਿੱਖ ਵਿਚ ਨਫਰਤ ਪੈਦਾ ਕਰ ਰਹੇ ਹੋ ਹੋਰ ਕੁਝ ਨਹੀਂ। ਅੱਜ ਇਥੇ ਪੰਜਾਬੀ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਬਨਣ ਲੱਗੀ ਹੈ ਤਾਂ ਪ੍ਰੋਫੈਸਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਵੀ ਨਫਰਤ ਪੈਦਾ ਹੋ ਗਈ ਹੈ। ਰਾਜਿਆਂ ਦੇ ਵੇਲੇ ਤਾਂ ਹਿੰਦੂ ਸਿਖ ਵਿਚ ਕੋਈ ਫਰਕ ਹੀ ਨਹੀਂ ਸੀ ਹੁੰਦਾ। ਨਾ ਤੁਸੀਂ ਖੁਦ ਕੋਈ ਚੰਗਾ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹੋ ਅਤੇ ਨਾ ਦੂਜਿਆਂ ਨੂੰ ਕਰਦਾ ਵੇਖ ਕੇ ਇਸ ਨੂੰ ਬਰਦਾਸ਼ਤ ਹੀ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹੋ। ਅਗਲੇ ਸਾਲ ਤੁਸੀਂ ਜਨਤਾ ਤੋਂ ਕਿਹੜੇ ਮੂੰਹ ਨਾਲ ਵੋਟਾਂ ਮੰਗੋਗੇ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਲਫਜ਼ਾਂ ਨਾਲ ਮੈਂ ਆਪਣੀ speech ਸਮਾਪਤ ਕਰਦੀ ਹਾਂ ਅਤੇ ਇਤਨਾ ਜ਼ਰੂਰ ਕਹਿੰਦੀ ਹਾਂ, ਹੁਣ ਤੱਕ ਜਿਤਨੇ ਵੀ ਰਾਜਿਆਂ ਦੇ ਰਾਜ ਹੋਏ ਹਨ, ਸਾਡੀ ਤਾਰੀਖ ਦੇ ਅੰਦਰ, ਇਸ ਤੋਂ ਭੈੜਾ ਰਾਜ ਨਾ ਕਦੇ ਆਇਆ ਹੈ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਕਦੇ ਆਉਣਾ ਹੈ।

**Sardar Bhupinder Singh Mann** (Samana General) : Mr. Speaker, I am thankful to you for having permitted the Lady Member to speak because her speech has relieved the tension of the House which had been generated by the earlier speakers.

**ਆਵਾਜ਼ਾਂ : ਪੰਜਾਬੀ ਵਿਚ ਬੋਲੋ ਜੀ।**

**Sardar Bhupinder Singh Mann** : The Bill itself is printed in English. The Report of the Punjabi University Commission is in English. The Regional Formula is also in English.

**ਆਵਾਜ਼ਾਂ : ਤੁਸੀਂ ਪੰਜਾਬੀ ਵਿਚ ਬੋਲੋ।**

**Sardar Bhupinder Singh Mann** : All right. I shall oblige my friends and speak in Punjabi.

ਮੇਰੇ ਦੋਸਤਾਂ ਨੇ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਿਹੜੀਆਂ ਤਕਰੀਰਾਂ ਕੀਤੀਆਂ ਹਨ, ਇਸ ਵਿਚ ਜ਼ੋਰ ਔਰ ਆਵਾਜ਼ ਦੀ ਬੁਲੰਦੀ ਜ਼ਿਆਦਾ ਸੀ ਬਨਿਸਬਤ ਕਿਸੇ ਦਲੀਲ ਦੇ। ਯਕੀਨੀ ਤੌਰ ਤੇ ਇਸ ਵਿਚ ਜਜ਼ਬਾਤ ਦੀ ਸਦਾਕਤ ਜ਼ਿਆਦਾ ਸੀ ਬਨਿਸਬਤ ਕਿਸੇ ਅਸਲੀਅਤ ਦੇ। ਮੈਨੂੰ ਸਮਝ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦੀ ਕਿ ਪ੍ਰੋਫੈਸਰ ਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ, ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਇਸ ਵਕਤ ਇਥੇ ਮੌਜੂਦ ਨਹੀਂ ਹਨ, ਅੱਜ ਕਿਉਂ ਇਕ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਬਨਣ ਤੇ ਇਤਨੀ ਨਖੇਦੀ ਕਰਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਵਿਚੋਂ ਕਿਵੇਂ ਇਕ ਫਿਰਕੇਦਾਰਾਨਾ ਰੰਗਤ ਅਤੇ ਬੂ ਆਉਂਦੀ ਹੈ। ਸ਼ਾਇਦ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਯਾਦ ਨਹੀਂ ਕਿ ਜਦੋਂ ਪ੍ਰੋਫੈਸਰ ਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ 1954 ਵਿਚ ਇਸੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਵਜ਼ੀਰ ਸਨ, ਔਰ ਵਜ਼ੀਰ ਵੀ ਇਕ ਬੜੇ ਹੀ important ਅਤੇ ਜ਼ੋਰ ਦਾਰ ਹੁੰਦੇ ਸਨ। ਉਸ ਵੇਲੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕੁਰੂਕਸ਼ੇਤਰਾ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਦੀ ਬੁਨਿਆਦ ਕਿਸ ਖੁਸ਼ ਫਹਿਮੀ ਵਿਚ ਰੱਖੀ ਸੀ। ਇਸ ਦਾ ਮਕਸਦ ਸੀ ਕਿ ਉਸ ਵਕਤ ਨਾ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਜੁਗਰਾਫੀਆਈ ਹਾਲਤ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਕੋਈ ਇਥੋਂ ਦੀ ਫਿਰਕੇ-ਦਾਰਾਨਾ ਰੰਗਤ ਨਜ਼ਰ ਆਈ ਸੀ। ਇਥੋਂ ਤਕ ਕਿ ਨਾ ਹੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਉਸ ਵੇਲੇ ਕੋਈ ਜ਼ਬਾਨ ਦਾ ਹੀ ਮਸਲਾ ਯਾਦ ਆਇਆ। ਅੱਜ ਕੁਰਕਸ਼ੇਤਰਾ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਬਣ ਜਾਣ ਤੋਂ ਬਾਦ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੰਜਾਬੀ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਇਕ ਨਵੀਂ ਜਿਹੀ ਅਤੇ ਇਕ ਅਜੀਬ ਜਿਹੀ ਚੀਜ਼ ਕਿਉਂ ਮਹਿਸੂਸ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ। ਮੇਰੇ ਦੋਸਤਾਂ ਨੇ ਪਿਛਲੀਆਂ ਸਾਰੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਨੂੰ ਨਜ਼ਰ ਅੰਦਾਜ਼ ਕਰਦੇ ਹੋਏ ਕਿਹਾ

ਹੈ ਕਿ ਟੈਕਸ ਇਸ ਬਾਰੇ ਜਿਹੜਾ ਲੱਗਣਾ ਹੈ ਉਹ ਸਾਰੇ ਕਿਸਾਨਾਂ ਤੇ ਲੱਗਣਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਸਾਰਾ ਖਰਚਾ ਪੰਜਾਬੀ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਤੇ ਹੋਣਾ ਹੈ ਹਾਲਾਂਕਿ ਇਸ ਵਿਚ ਸਾਫ ਲਿਖਿਆ ਹੋਇਆ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਕਿ Taxes ਦੀ amount ਲਈ ਇਕ ਵਖਰਾ Head ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਜੇ ਅੱਜ ਪੰਜਾਬੀ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਬਣਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਕ ਵਖਰੀ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਦੀ ਕੀ ਲੋੜ ਹੈ ਜਦੋਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਮੌਜੂਦ ਹੈ। ਕੀ ਮੇਰੇ ਦੋਸਤਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਕਿ ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਕੁਰੂਕਸ਼ੇਤਰਾ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਬਣੀ ਕੀ ਉਸ ਵੇਲੇ ਪੰਜਾਬ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਮੌਜੂਦ ਨਹੀਂ ਸੀ ? ਪਰ ਜਦੋਂ ਪੰਜਾਬੀ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਬਣਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਦੀ ਹੋਂਦ ਤੇ ਕਿਉਂ ਚੋਟ ਪਹੁੰਚਦੀ ਹੈ।

ਫੇਰ, ਜਨਾਬ, ਵੇਖਣ ਵਾਲੀ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਵਿਚ ਜਿਹੜੀਆਂ ਵੀ faculties ਹਨ, faculties of Arts, Science, Business, Language, Education, Fine Arts, Medicine, Engineering Agriculture and Law ਵਗੈਰਾ ਸਾਰੀਆਂ ਉਹੀ faculties ਹਨ ਜਿਹੜੀਆਂ ਕਿ ਕੁਰੂਕਸ਼ੇਤਰਾ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਵਿਚ ਮੌਜੂਦ ਹਨ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮੈਂ ਇਹ ਪੁਛਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਦੋਂ ਕੁਰੂਕਸ਼ੇਤਰਾ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਹੀ faculties ਦੀਆਂ ਬੁਨਿਆਦਾਂ ਤੇ ਕਾਇਮ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਪੰਜਾਬ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਨੂੰ ਕੋਈ ਚੋਟ ਨਹੀਂ ਪਹੁੰਚਦੀ ਪਰ ਪੰਜਾਬੀ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਬਨਣ ਵੇਲੇ ਇਹ ਕਿਉਂ ਇਤਨੀ ਤਕਲੀਫ ਮਹਿਸੂਸ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਮੇਰੇ ਦੋਸਤਾਂ ਕੋਲ ਸ਼ਾਇਦ ਕੁਰੂਕਸ਼ੇਤਰਾ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਬਿਲ ਨਹੀਂ ਹੈ, ਜੇ ਉਹ ਵੇਖਣਾ ਚਾਹੁੰਣ ਤਾਂ ਇਹ ਮੇਰੇ ਪਾਸ ਹੈ ਉਹ ਵੇਖ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਇਹ ਪੰਜਾਬੀ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਦਾ ਬਿਲ ਕੁਰੂਕਸ਼ੇਤਰਾ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਦਾ ਲਫ਼ਜ਼ ਬਲਫਜ਼ ਤਰਜਮਾ ਹੈ ਪਰ ਜਿੱਥੇ ਨਹੀਂ ਵੀ ਹੈ, ਉਥੇ ਮੈਨੂੰ ਇਹ ਸ਼ਕਾਇਤ ਹੈ ਕਿ ਫਰਕ ਕੁਰੂਕਸ਼ੇਤਰਾ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਦੇ ਹਕ ਵਿਚ ਜਾਂਦਾ ਹੈ।

ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਕ ਗੱਲ ਇਕ ਲੱਖ ਰੁਪਏ ਦੀ ਵੀ ਕੀਤੀ ਸੀ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਇਕ ਲੱਖ ਰੁਪਿਆ ਦੇਵੇਗਾ ਉਹੀ ਇਸ ਦਾ fellow ਬਣ ਸਕਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਇਕਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਰਾਜੇ ਮਹਾਰਾਜਿਆਂ ਦਾ ਅਖਾੜਾ ਬਣ ਜਾਵੇਗਾ। ਮੇਰੇ ਪਾਸ ਇਹ ਕੁਰੂਕਸ਼ੇਤਰਾ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਬਿਲ ਹੈ, ਇਸ ਵਿਚ ਲਿਖਿਆ ਹੈ :—

> "Every person who has contributed a donation of Rs. 1,00,000 (Rupees one lac) or upwards or has transferred property of like value and all persons who shall hereafter make such a donation or transfer to the University."

**Shri Balram Dass Tandon :** Equally condemnable.

**ਸਰਦਾਰ ਭੁਪਿੰਦਰ ਸਿੰਘ** ਮਾਨ : ਪਰ ਜਨਾਬ ਨੇ ਅਜ ਮਹਿਸੂਸ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਤੁਸੀਂ ਇਕ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਕਬੂਲਿਆ ਹੈ ਉਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਥੇ ਵੀ ਕਬੂਲਿਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਪਰ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਕਿਤਨੀ condemnable ਹੈ ਕਿ ਜੇ ਤਾਂ ਕੁਰੁਕਸ਼ੇਤਰ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਬਣੇ ਤਾਂ ਠੀਕ ਹੈ ਪਰ ਜੇ ਪੰਜਾਬੀ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਬਣੇ ਤਾਂ ਗ਼ਲਤ ਹੈ। ਅਤੇ ਇਸੇ ਆਧਾਰ ਤੇ ਉਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਇਥੇ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਨਹੀਂ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ। ਇਸ ਦਾ ਮਤਲਬ ਤਾਂ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜੇ ਗਵਾਂਢੀ ਦੀ ਇਕ ਅੱਖ ਫੁਟੀ ਹੋਈ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਦੀ ਦੂਸਰੀ ਵੀ ਭੰਨ ਦਿਉ, ਤੇ ਆਪਣੀ ਨੂੰ ਕੋਈ ਜ਼ੋਰ ਨਾ ਆਵੇ।

ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂ ਕਿ ਇਹ ਇਕ ਸਾਂਝੀ ਚੀਜ਼ ਹੈ। ਇਸ ਦੇ constitution ਵਿਚ ਦੂਸਰੇ ਨਾਲੋਂ ਕੋਈ ਫਰਕ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਹਰ ਕੋਈ ਆਦਮੀ ਜੋ ਤਾਲੀਮ ਹਾਸਲ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹੈ, ਉਹ ਇਸ ਵਿਚ ਦਾਖਲ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਹਰਿਆਣੇ ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ ਕੋਈ ਗੁਨਾਹ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮੁਤਅਲਿਕ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਵੇ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਕਿਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕੋਈ restriction

[ਸਰਦਾਰ ਭੁਪਿੰਦਰ ਸਿੰਘ ਮਾਨ]

ਹੈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਬਾਰੇ ਕਿਸੇ ਤੇ ਵੀ ਕੋਈ ਜੁਗਰਾਫੀਆਈ ਪਾਬੰਦੀ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਕੁਰੂਕਸ਼ੇਤਰ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਦਾ ਸਿਰਫ ਉਹ ਮਕਸਦ ਹੀ ਨਹੀਂ । ਜ਼ਬਾਨਾਂ ਪੜ੍ਹਾਉਣ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਇਥੇ ਲਿਖਿਆ ਹੈ—

"to establish and incorporate a unitary teaching and residential University at Kurukshetra for the encouragement of higher education and research, especially in Sanskrit Prakrits and Modern Indian languages as also in Indian Philosophy, Ancient Indian History and other aspects of Indology."

Indian philosophy ਔਰ ਵੈਦਕ ਤਕ ਇਥੇ ਤਾਲੀਮ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਵੇਦਾਂ ਤੋਂ ਬਾਹਿਰ ਦੇ ਮੁਲਕਾਂ ਨੇ ਫਾਇਦਾ ਉਠਾਇਆ ਹੈ । ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਸਾਨੂੰ ਵੀ ਫਾਇਦਾ ਉਠਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਸਾਨੂੰ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਖੁਸ਼ੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਹੈਰਾਨ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਕੋਈ ਚੀਜ਼ ਜ਼ਰਾ ਜਿਤਨੀ ਅੰਬਾਲੇ ਤੋਂ ਪਰ੍ਹਾਂ ਚਲੀ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਉਹ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਬੂਲ ਹੈ ਔਰ ਉਹ ਕੌਮ ਪ੍ਰਸਤੀ ਤੋਂ ਉਪਰ ਜਾਪਦੀ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਜੇ ਉਸੇ ਕਿਸਮ ਦੀ ਚੀਜ਼ ਅੰਬਾਲੇ ਤੋਂ ਕੁਝ ਥਲੇ ਰਹਿ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਉਹ ਇਨ੍ਹਾਂ ਹੀ ਭਰਾਵਾਂ ਦੇ ਖਿਆਲ ਵਿਚ ਇੰਤਸ਼ਾਰ ਪੈਦਾ ਕਰਨ ਵਾਲੀ ਔਰ ਕੌਮ ਪ੍ਰਸਤੀ ਤੋਂ ਗਿਰਨ ਵਾਲੀ ਬਣ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । (INTERRUPTIONS BY SHRI BALRAM DASS TANDON)

**Sardar Bhupinder Singh Mann** : My friend, I do not mind any interruptions based on intelligence. But if they are merely for the sake of interruption then I am sorry, I am not prepared to give way.

ਅਜ ਇਹ ਮੇਰੇ ਵੀਰ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ emotional integrity ਪੈਦਾ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀ । ਜਦੋਂ ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਇਕ ਦੋਸਤ ਦੀ ਤਕਰੀਰ ਸੁਣਦਾ ਪਿਆ ਸਾਂ ਤਾਂ ਮੇਰੇ ਦਿਲ ਵਿਚ ਕੋਈ ਸ਼ੁਬਾ ਨਹੀਂ ਰਿਹਾ ਕਿ ਇਹ emotional integrity ਦੇ ਕਿਤਨੇ ਕੁ ਹਾਮੀ ਹਨ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਭੁਲ ਹੀ ਗਈ ਹੈ ਕਿ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦੀਆਂ ਮੰਨੀਆਂ ਹੋਈਆਂ 14 ਜ਼ਬਾਨਾਂ ਦੇ ਵਿਚੋਂ ਪੰਜਾਬੀ ਵੀ ਇਕ ਜ਼ਬਾਨ ਹੈ । ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਦੋਸਤਾਂ ਨੂੰ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜ਼ਬਾਨਾਂ ਕਿਸੇ ਤੇ ਜ਼ਬਰਦਸਤੀ ਠੋਸੀਆਂ ਨਹੀਂ ਜਾ ਸਕਦੀਆਂ ਬਲਕਿ ਇਹ ਕਬੂਲ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ । ਅਗਰ ਕਿਸੇ ਇਲਾਕੇ ਦੀ ਜ਼ਬਾਨ ਨੂੰ replace ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਉਸ ਦੇ ਨਾਲ emotional integrity ਦੇ ਵਿਚ ਸਭ ਤੋਂ ਵਡੀ ਦੀਵਾਰ ਖੜੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਗਲ ਤੋਂ ਮਦਰਾਸ ਅਤੇ ਆਸਾਮ ਦੇ ਵਿਚ ਕਿਤਨੇ ਖੂੰਖਾਰ ਫਸਾਦ ਉਠਦੇ ਰਹੇ ਹਨ । ਇਸ ਵੇਲੇ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦੇ ਵਿਚ emotional integrity ਵਿਚ ਕੋਈ ਰੁਕਾਵਟ ਪੈਦਾ ਕਰਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਇਹ ਉਹ ਲੋਕ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਇਲਾਕਾਈ ਬੋਲੀ ਨੂੰ condemn ਕਰਦੇ ਹਨ । ਤੁਹਾਡੀ ਔਰ ਮੇਰੀ ਮਾਂ ਬੋਲੀ ਇਕੋ ਹੀ ਹੈ । ਲੇਕਿਨ ਜੇ ਤੁਸੀਂ ਮਾਂ ਬੋਲੀ ਨੂੰ ਨਫਰਤ ਕਰੋ ਤਾਂ ਮੇਰਾ ਤੁਹਾਡੇ ਨਾਲ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪਿਆਰ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਲੇਕਿਨ ਜੇਕਰ ਮਾਂ ਬੋਲੀ ਵਾਸਤੇ ਤੁਹਾਡੇ ਦਿਲ ਵਿਚ ਉਤਨਾ ਹੀ ਸਤਿਕਾਰ ਹੋ ਜਾਵੇ ਜਿਤਨਾ ਕਿ ਮੈਨੂੰ ਹੈ ਤਾਂ ਕੁਦਰਤੀ ਤੌਰ ਤੇ ਮੇਰਾ ਤੁਹਾਡੇ ਨਾਲ ਪਿਆਰ ਹੋ ਜਾਵੇਗਾ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਦੋਂ ਤੁਸੀਂ ਮਾਂ ਬੋਲੀ ਦੇ ਨਾਲ ਨਫਰਤ ਕਰਦੇ ਹੋ ਤਾਂ ਉਸ ਦੇ ਨਾਲ emotional integrity ਖਰਾਬ ਹੁੰਦੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾ ਕਿ ਕੀ ਮਦਰਾਸ ਦਾ ਸ਼੍ਰੀ ਸੁਬਰਾਮਨਿਅਮ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦਾ ਉਤਨਾ ਹੀ ਦੇਸ਼ਭਗਤ ਨਹੀਂ ਸੀ ਜਿਤਨਾ ਕਿ ਇਕ ਹਿੰਦੀ ਬੋਲਣ ਵਾਲੇ ਇਲਾਕੇ ਦਾ ਕੋਈ ਦੇਸ਼ਭਗਤ ਹੋਵੇ । ਉਸ ਦੀ ਦੇਸ਼ਭਗਤੀ ਨੂੰ ਘਟ ਨਹੀਂ ਤਸੱਵਰ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ । ਜੇ ਕੋਈ ਆਦਮੀ ਹਿੰਦੀ ਨੂੰ ਜਲਦੀ ਪੜ੍ਹਦਾ ਹੈ ਜਾਂ ਜਲਦੀ ਬੋਲਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਇਸ ਦਾ ਇਹ ਮਤਲਬ ਨਹੀਂ

